समग्र परमेश्वरका ज्ञान होता है। यह भागवत-धर्मकी विशेषता है। आत्माकी समग्रताका ज्ञान यह कश्मीरी शैव दर्शन है। अपना आत्मा ही तरंगायमान हो रहा है। सम्पूर्ण विश्वके रूपमें और भगवान् ही अनेकरूप धारण करके विलास कर रहे हैं जगत्के रूपमें। यह भागवत-सिद्धान्त है।

भागवत-सिद्धान्त तत्-पदार्थकी ओरसे आता है और शैव-सिद्धान्त आत्मपदार्थकी ओरसे आता है। वेदान्त यहाँ आत्माकी आत्मा और वहाँ भगवान्की आत्मा दोनोंको एक बताता है। उसमें आत्मा और भगवान्का कोई भेद नहीं है। ये दोनों सिद्धान्त यह बताते हैं कि परमात्मा समग्र है। समग्र माने वही अधिभूत है, वही अधिदैव है, वही अध्यात्म है, वही अधियज्ञ है, वही कर्म है और वही ब्रह्म। यह वेदान्त है। **ते ब्रह्म तद्विदुः कृत्स्नमध्यात्मं कर्म चाखिलम्।** जान लीजिए—समझ लीजिए कि सबके रूपमें परमेश्वर है। अपनी आत्मा ही सबके रूपमें है। **आत्मैवेदं सर्वं स एवेदं सर्वम्।** सबके रूपमें परमेश्वर है। देखो सबके रूपमें परमेश्वर, यह भागवत-सिद्धान्तकी विशेषता है। जो योग करते हैं, समाधि लगाते हैं, उसको समाधि-कालमें परमात्माका दर्शन होता है।

भागवत-धर्मका यह कहना है—आप जहाँ हैं वहीं—कहीं हटने-उठनेकी जरूरत नहीं—और जो देख रहे हैं, उसीमें यह समग्र भगवान्का ज्ञान है। आप समग्ररूपसे परमेश्वरको पहचानिये। सम्पूर्ण भूतोंमें आप भगवद्भाव कीजिए। सबमें भगवान्। मोरमें बैठकर परमेश्वर नाच रहा है। कोयलमें बैठकर वह कूहू-कूहू बोल रहा है। हमने देखा है वृक्षोंमें वह फूलता है। ओह! क्या फूलता है। फलके रूपमें वृक्षोंमें-से वही निकलता है। सुन्दर-सुन्दर मछलियोंके रूपमें वही नाचता है पानीमें। बूँद-बूँद पानी बनके वह छलकता है। **परमेश्वरः सर्वभूतेषु।** वही स्त्रीके रूपमें है। वही पुरुषके रूपमें है। वही कण-कणके रूपमें है। क्षण-क्षणके रूपमें वही है। मन मनके रूपमें वही है। तन तनके रूपमें वही है। आप सभी वस्तुओंमें—**भवन्ति इति भूतानि सर्वभूतेषु** परमात्माका अनुभव कीजिए। इससे क्या मिलेगा? यह मिलनेवाली बात पीछा नहीं छोड़ती है। कुछ न कुछ फायदा होना चाहिए। एक फायदा तो बिलकुल प्रत्यक्ष है कि जिस समय आप कण-कणमें भगवान्का दर्शन करने लगेंगे—भावना होगी तो थोड़ी ही दिनोमें आपके हृदयमें किसीसे स्पर्धा नहीं रहेगी।

भागवतमें आया है कि स्पर्धा दिलको टूक-टूक कर देती है। आपके मनमें असूया आती है? यह असूया बिलकुल बाँट देती है। यह असूया है—दूसरेके कर्ममें गुण-दोष निकालना। कोई सन्ध्या-वन्दना कर रहा है, माला-फेर रहा है। बढ़िया काम कर रहा है। बोले अरे! दिखानेके लिए कर रहा है। कोई अच्छा काम कर रहा है और आप उसमें खुचर निकाल रहे हैं। इसका नाम होता है असूया। यह हमारे हृदयमें होड़ लगाना होता है। हमारे हृदयमें दूसरोंके दोष देखनेकी वृत्ति रहती है। हम दूसरेका तिरस्कार करते हैं—और हमारे शरीरके प्रति, शरीर सम्बन्धियोंके प्रति, वस्तुओंके प्रति, विद्याके प्रति, बुद्धिके प्रति अहंकार धारण करते हैं। भागवत-धर्मका यह स्वरूप है कि उसमें किसी प्रकारका अहंकार नहीं है। बल्कि अहंकारीके बारेमें तो भागवतमें ऐसा-बोलते हैं—सब भगवान्को पा सकते हैं—क्योंकि सबकी आत्मा भगवान् है, सब





समय भगवान् है, सब स्थानमें भगवान्को देख सकते हैं, परन्तु भगवान्के देखनेमें परदा क्या पड़ता है? वे लोग भगवान्का नाम भी लेनेके अधिकारी नहीं हैं—कौन? जिसको अपनी जाति; जन्मका अभिमान, जिसको अपनी कुरसी, ऐश्वर्य, हुकूमत, विद्या, धनका अभिमान है, जिसका नशा छा जाता है। इससे नशा बँट जाता है, तब वह परमात्माका नाम लेनेका भी अधिकारी, हकदार नहीं होता है।

इसलिए जब हम सबमें भगवान्को देखने लगते हैं तो स्पर्धा, असूया, तिरस्कार और अहंकारकी निवृत्ति हो जाती है। एक सहज जीवनकी प्राप्ति होती है। पराश्रित जीवन नहीं रहता। दुःखमय जीवन नहीं रहता। अज्ञानमय जीवन नहीं रहता। मृत्युके भयवाला जीवन नहीं रहता। एक दिव्य जीवनकी प्राप्ति होती है—जब हमारे जीवनमें सर्वत्र भगवान्का दर्शन—भगवान्के दर्शनका आनन्द आने लगता है। इसलिए कि वह ज्ञान है। अधिदैव भी भगवान्का स्वरूप है। अधिभूत कहते हैं—पृथिवी, जल, वायु, अग्नि आदि। सूर्य, चन्द्र इत्यादि अधिदैव हैं। और जो भी कर्म हो रहा है शरीरसे नयी-नयी चीजें जिससे पैदा होती हैं और वह ब्रह्म जो सबकी आत्मा है, यह सब अधियज्ञ हैं। जो सबके हृदयमें रहकर केवल यज्ञ कर रहा है। लो दृष्टिशक्ति देखो आँखसे। लो कान—श्रवणशक्ति, सुनो। लो त्वचा—स्पर्श करो। लो जीभ—इससे रसास्वादन करो। लो नासिका, इससे गन्ध सूँघो। लो शरीर, इससे धर्मानुष्ठान करो। लो अन्तःकरण, इससे उत्तम-उत्तम विचार करो। परमात्मा हमेशा यज्ञ करता रहता है। वह स्वयं यज्ञरूप है। जैसे चन्द्रमा यज्ञ कर रहा है—सबको आह्लाद दे रहा है। हम एक दूसरेको कुछ-न-कुछ दें। दूसरेको समझें कि जो मेरे अन्दर है वही इसके अन्दर हे और किसीकी हिंसा न करें। किसीको दुःख न पहुँचावें। हम लोगोंका फिर मिलन हो, एक दूसरेको पहचानें, एक दूसरेको कुछ दें। एक दूसरेको नुकसान न पहुँचावें। क्योंकि यह यज्ञ-स्वरूप जो परमात्मा है—वह सब जगह बैठकर कुछ-न-कुछ, कुछ-न-कुछ यज्ञकर रहा है। दे रहा है।

**सर्वभूतेषु मद्भावं ब्रह्म**—अध्यात्म, कर्म, भूत, अधिदैव और अधियज्ञ—ये सबके रूपमें कौन है? परमेश्वर—इस परमेश्वरको जान लो, तब—

**अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते।**

आठवें अध्यायका—

**अनन्यचेताः सततं यो मां स्मरति नित्यशः।**
**तस्याहं सुलभः पार्थ नित्ययुक्तस्य योगिनः॥** 8.14

आपका चित्त अनन्य हो जायगा। अब आप भगवान्के प्रति अनन्य हो जायेंगे। जो आपके सम्मुख आता है, जो दीखता है, उसमें भगवान्के बारेमें श्रवण करेंगे। यह हमारी जो श्रुति है—कान है—श्रवण है—श्रवण ही हमारे मनको मार्ग दिखाता है। हमारे हृदयमें परिवर्तन करता है।

आप लोगोंने बड़े प्रेमसे, बड़ी शान्तिसे, बड़ी लगनसे श्रवण किया और हमको बोलनेका मौका दिया। आपकी बात तो आप जानें, हमको सचमुच भगवद्स्वरूप, भगवत्तत्त्व, भगवद्रहस्य, भगवच्चरित—भगवद्गुणानुवाद और भगवद्वाणी—इनके बोलनेमें जो आनन्द प्राप्त होता है, उसके कारण मैं बोलता हूँ—वह

आनन्द ही हमसे बुलवाता है। यदि वह आनन्द नहीं हो तो हम बोल नहीं सकते। इस आनन्दके निमित्त आप लोग बनते हैं। भगवान् आप लोगोंको इस बोलनेका निमित्त बनाता है। आपके भीतर वही प्रभु बैठा हुआ है, जो यहाँ बैठकर बोलनेकी शक्ति देता है और वहाँ बैठकर बोलनेकी प्रेरणा देता है। वे दोनों दो नहीं हैं, बिलकुल एक हैं। इसलिए न तो कोई कृतज्ञता है, न तो कोई आभार है, न कोई धन्यवाद है—सब जो भगवान् कर रहे हैं उसमें आनन्द ही आनन्द है।

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः

●



# गीता-दर्शन

तीन खण्डोंमें पूज्य महाराजश्री स्वामीश्री अखण्डानन्द सरस्वतीजीके रोचक, सरस, प्रसन्न एवं गंभीर शैलीमें प्रदत्त 130 प्रवचनोंका बेजोड़ संकलन है, जिसके माध्यमसे भगवान् श्रीकृष्णका सन्देश 'गीता-दर्शन'के रुपमें, साधारण-से-साधारण व्यक्ति भी समझ सकता है। पूर्ण विश्वास है कि सुधी पाठक वर्ग पूज्य महाराजश्रीकी प्रस्तुत व्याख्यासे अवश्य लाभान्वित होंगे।



आनन्द कानन प्रेस